अनन्तश्रीविभूषित ज्योतिष्पीठाधीश्वर एवं द्वारकाशारदापीठाधीश्वर
जगद्गुरु शङ्कराचार्य स्वामी स्वरूपानन्द सरस्वतीजी महाराज

# श्रीविद्या-सपर्या

## (खड्गमाला सहित)



भगवती राजराजेश्वरी त्रिपुरसुन्दरी

प्रकाशक

स्वामी सदानन्द सरस्वती

शारदापीठ प्रकाशम्, द्वारका (गुजरात)



**अनन्तश्रीविभूषित ज्योतिष्पीठाधीश्वर एवं द्वारकाशारदापीठाधीश्वर जगद्गुरु शङ्कराचार्य**

## स्वामी स्वरूपानन्द सरस्वती जी महाराज

अवतरण : विक्रम संवत् १९८१ भाद्रपद शुक्ल तृतीया तदनुसार २ सितम्बर १९२४ ई.। जन्मनाम : पोथीराम स्थान: ग्राम-दिघौरी, जिला-सिवनी (मध्यप्रदेश) पितृनाम: श्रद्धेय पं.श्री धनपति उपाध्याय, माँ : पूज्या गिरिजादेवी।

स्वतन्त्रता संग्राम सेनानी, गोवध विरोधी आन्दोलन, अध्यात्मिक उत्थान मण्डल की स्थापना। ज्योतिष्पीठाधीश्वर : ७ दिसम्बर १९७३ को ज्योतिष्पीठ के ४६ वें शङ्कराचार्य। १९७४ ज्योतिर्मठ का जीर्णोद्धार। द्वारकाशारदापीठाधीश्वर : २७ मई १९८२ को ७८ वें द्वारकाशारदापीठाधीश्वर। श्रीशारदापीठम् द्वारका का जीर्णोद्धार। रामजन्मभूमि पुनरुद्धार समिति की स्थापना। रामालय ट्रस्ट की स्थापना। विश्वकल्याणाश्रम में चिकित्सालय-निर्माण। रामसेतु रक्षा अभियान। गंगा सेवा अभियान के अन्तर्गत अविरल, निर्मल गंगा धारा आन्दोलन।

श्रीवनम् श्रीविद्यापीठ परमहंसी गंगाश्रम झोंतेश्वर, विश्वकल्याणाश्रम सिंहभूमि, कौन्नगर कलकत्ता, श्रीविद्यामठ वाराणसी, श्रीबालात्रिपुरसुन्दरी गणेशगंज सिवनी, शङ्कराचार्य दीक्षास्थली गोविन्दनाथ वन सांकलघाट, बंगलामुखी मंदिर जबलपुर, श्रीमदाद्यशङ्कराचार्य समाधिस्थल केदारनाथ, शङ्कराचार्य मठ हरिद्वार, राजयोगाश्रम बरहटा, मातृधाम कातलबोड़ी, हिङ्गलाज शक्तिपीठ नरसिंहपुर, अन्य मठ - रायपुर, भोपाल, इन्दौर, अमदाबाद, शंकराचार्य नगर खेड़ा, डाकोर, सोमनाथ, खम्भात, धोलका, रतनपुर राजकोट, तक्षशिला जामनगर आदि की स्थापना एवं सञ्चालन पूज्यश्री द्वारा सम्पन्न हो रहा है।

पूज्य महाराजश्री के आदेशानुसार अनेक सामाजिक और धार्मिक प्रवृत्तियाँ सम्पादित होती रहती हैं। अनेक अस्पताल, संस्कृत पाठशालायें, शङ्कराचार्य बाल विद्या निकेतन आदि के द्वारा भारतीय संस्कृति और संस्कारों का संवर्धन करने वाले कार्य उनके शिष्यगण, भक्तगणों द्वारा सम्पन्न होते रहते हैं।

म्



चक्रैश्च पञ्चभिः ।
शिवयोर्वपुः ॥
फलं समवाप्नुयात् ।
श्रीचक्रदर्शनम् ॥

ऐसे कुल नौ चक्रों से संसिद्ध
रूप है। जो फल विधिपूर्वक सौ
र्शन मात्र से प्राप्त हो जाता है।

# श्रीविद्या-सपर्या

## (खड्गमाला सहित)

संस्कर्ता
अनन्तश्रीविभूषित ज्योतिष्पीठाधीश्वर
एवं द्वारकाशारदापीठाधीश्वर जगद्गुरु शङ्कराचार्य
स्वामी स्वरूपानन्द सरस्वती जी महाराज

तृतीय संस्करण ३००० प्रतियाँ

वैशाख शुक्ल-५ सं. २०७५
२५२५वीं शङ्कराचार्य जयन्ती
दिनाङ्क २० अप्रैल २०१८

मूल्यम् : २०० रूप्यकाणि

प्रकाशक
स्वामी सदानन्द सरस्वती
शारदापीठ प्रकाशन,
द्वारका, देवभूमि द्वारका (गुजरात)

मुद्रक
वोरार्ट, 210, सर्वोदय, जी.पी.ओ. के पास
अहमदाबाद-380001

# Shrividya-Saparya

## (With Khadagmala)

Auspicious

**Shri Swroopananda Saraswati Swamipada**
the incumbant Jagadguru Shankracharya of
jyotishpeetha Badrikashram and Shardapeetha-
Dwarka

Published by :
**Swami Sadanand Saraswati**
**Shardapeeth Prakashanam**
Dwarka, Devbhumi Dwarka (Gujarat)

# Shrividya-Saparya

## (With Khadagmala)

Auspicious

**Shri Swroopananda Saraswati Swamipada**
the incumbant Jagadguru Shankracharya of
jyotishpeetha Badrikashram and Shardapeetha-
Dwarka

Third Edition : 3000 Copy

Vishakh Shukl-5, Samvat 2075
2525Th Shankracharya Jayanti
Date 20 April 2018

Price : 200/-

Published by :
**Swami Sadanand Saraswati**
**Shardapeeth Prakashanam**
Dwarka, Devbhumi Dwarka (Gujarat)

Printed by
**Vorart**
210, Sarvodaya, Near G.P.O.,
Ahmedabad

## पूज्यपाद ज्योतिष्पीठाधीश्वर एवं द्वारकाशारदापीठाधीश्वर
## जगद्गुरु शङ्कराचार्य स्वामी स्वरूपानन्द सरस्वती जी महाराज



**स्वप्रकाशशिवमूर्तिरेकिका, तद्विमर्शतनुरेकिका तयोः ।**
**सामरस्य वपुरिष्यते परा, पादुका परशिवात्मनो गुरोः ।।**

(चिद्विलास)

शिवनाम से जानी जाने वाली स्वप्रकाशरूपमूर्ति तथा शक्तिनामिका उसी की विमर्शरूप दूसरी मूर्ति, इन्हीं दोनों का सामरस्य पराशक्ति है जिसका परशिवात्मक सद्गुरु की पादुका के ध्यान से स्मरण होता है।

## अनन्तश्रीविभूषित जगद्गुरु शंकराचार्य
## ज्योतिष्पीठाधीश्वर एवं द्वारकापीठाधीश्वर
## स्वामी श्रीस्वरूपानन्द सरस्वती जी महाराज का
## शुभाशीर्वाद

नैसर्गिक प्रेम प्राप्त करने की इच्छा जीव का स्वभाव है। इस संसार में प्रेम की समग्रता उसे माँ के वात्सल्य में मिलती है। बाल्यावस्था के वात्सल्यपूर्ण स्नेह को माँ से प्राप्त करने वाला आजीवन उसका स्मरण करता है। हमारे ऋषि मुनियों ने माँ के प्रेम के मूल में समस्त विश्व की पालयित्री महाशक्ति के प्रेम का दर्शन किया और बतलाया कि वही महामाया है। वह निर्मोह पशुपक्षियों में भी मोह उत्पन्न करके उनका स्वार्थ भुलाकर उनके पुत्रों का पालन करती है। वह परमेश्वरी चैतन्यस्वरूपा है, समस्त गुणों की अधिष्ठात्री है। तीन शरीर रूपी तीन पुरों की स्वामिनी होने के कारण उसे त्रिपुरसुन्दरी कहा जाता है। परमहंसी गङ्गा क्षेत्र श्रीनगर उस जगज्जननी की उपासना का प्रमुख केन्द्र बनने जा रहा है।

साधकजन सात्विक उपचारों से उस करुणामयी की आराधना करके स्वयं सद्गुणसम्पन्न और शक्तिशाली बनकर समष्टि-व्यष्टि के समन्वित विकास में योगदान करें। सबको स्नेहमयी दृष्टि से देखते हुये सबको आह्लादित करें यह आशंसा व प्रार्थना है।

स्वरूपानन्द सरस्वती

# किञ्चिद् वक्तव्य

अशरणशरणअकारणकरुणकरुणावरुणालया परमपावनी पराम्बा भगवती राजराजेश्वरी त्रिपुरसुन्दरी की आराधना वेदमूलक 'श्री' की उपासना का ही स्वरूप है । वेद में श्री और लक्ष्मी प्रभृति संज्ञाओं से उपनिबद्ध तथा तान्त्रिक परम्परा की दस महाविद्याओं में श्रीकुल की अत्यन्त महत्त्वपूर्ण देवी के रूप में ख्यातिलब्ध, भक्तों और साधकों के लिये परम हितावह माता श्री की पूजा सभी के लिये परम उपादेय है, किन्तु ६४ योगिनियों, नव आवरणों, नव त्रिकोणों, वहिर्दशार एवं अन्तर्दशार प्रभृति सैद्धान्तिक प्रकृष्टताओं के कारण श्रीविद्या की साधना सामान्य व्यक्ति के लिये अर्थात् गुरुपदाब्जकृपाविरहितजन के लिये नितान्त दुर्लभ, गोपनीय तथा दुरूह है, चाहे वह कितना ही बड़ा साधक क्यों न हो । इसीप्रकार समर्थगुर्वनुकम्पयाप्राप्तप्रसाद साधक के लिये भी भगवती का स्वरूपावबोध तब तक अत्यन्त कठिन है जब तक गुरु का सतत मार्गदर्शन प्राप्त न हो क्योंकि भगवती का स्वरूप, **कहत कठिन समुझत कठिन, साधन कठिन विवेक** की उक्ति को अक्षरश: चरितार्थ करने वाला है । अत: साधक के द्वारा कहीं किसी भी समय पूजा में त्रुटि सम्भावित है । ध्येय है कि यह स्वरूपावबोध श्रद्धा, पवित्रता, समर्पण, निष्ठा, समाहित मन, जगज्जननी के परमपूतचरणाम्बुजजन्यपावनपराग के प्रति भक्ति तथा भक्त के जन्मजन्मान्तरीय पुण्यराशि की समुदीयमानता का पवित्र परिपाक है । एतावता एतत् कार्य निमित्त किसी सिद्ध की कृपा छाया अथवा तद्प्रवर्तित ज्ञानकोशात्मक ग्रन्थरत्न का मार्गदर्शन आवश्यक

होता है । जिसका संग्रथन कठिनतर कार्य है ।

वस्तुतः भारतीय चिन्तनसरणि अध्यात्ममूलक है । अतः यहाँ की भौतिकवादी प्रतीत होने वाली ज्ञानशाखाओं का भी अन्तिम लक्ष्य अध्यात्म ही होता है । ऐसी स्थिति में श्रीविद्या का तो कहना ही क्या है? वह तो साक्षात् अध्यात्मस्वरूपा है । इसीलिए तो इसे 'विद्या' कहते हैं क्योंकि इसकी प्रवृत्ति ही मुक्ति के लिये है (**सा विद्या या विमुक्तये**) और यह ब्रह्मगति की प्रदात्री भी (**विद्या हि सा ब्रह्मगतिप्रदा या**) है । यद्यपि लोकव्यवहार में अन्य ज्ञानशाखाएँ भी विद्या पद से अभिहित होती हैं, किन्तु परमार्थतः **विद्या** श्रीविद्या ही है क्योंकि अमृतत्त्व की उपलब्धि इसी से सम्भव है। इस सन्दर्भ में भगवान् भाष्यकार श्रीमदादि शङ्कराचार्य ने अपने द्वारा रचित **त्रिपुरसुन्दरीवेदपादस्तव** में कहा है कि -

**सन्तु विद्या जगत्यस्मिन् संसारभ्रमहेतवः ।**
**भजेऽहं तां यया विद्वान् विद्ययाऽमृतमश्नुते ॥**

तन्त्रविधान में श्रीविद्या को पञ्चदशाक्षरी, षोडशाक्षरी, ललिताम्बा, महाविद्या तथा कामसेविता आदि विभिन्न नामों से जाना जाता है। लोकहित को ध्यान में रखकर ऋतम्भराप्रज्ञा के धनी मनीषियों ने सृष्टि के आदि में इस देवी की सपर्या को आवश्यक समझा । परिणामतः वेद में एतत्सम्बद्ध बहुसंख्यक सूक्तों के दर्शन होते हैं, तथा वैदिक परम्परा के ध्वजवाहक शङ्करावतार भगवान् आद्यशङ्कराचार्य जी महाराज ने भी भगवती की स्तुति में अनेक स्तोत्रों का न केवल प्रणयन किया प्रत्युत् सपर्या मार्ग को सुस्पष्टतया प्रशस्त कर अग्रगामी भी बनाया । आपने इसी क्रम में करुणालहरी, आनन्दलहरी एवं सौन्दर्यलहरी प्रभृति अनेक ग्रन्थों की रचना की। भगवती त्रिपुरसुन्दरी को माता अपर्णा (पार्वती) का साक्षात् रूप

माना जाता है । अत: सर्वविध विद्याओं के मूल अर्धनारीश्वर शिव से अभेद सम्बन्ध और वेदमूलक होने के कारण श्रीविद्या की सपर्या अत्यन्त प्राचीन है, किन्तु परतन्त्रता और विदेशी प्रशासन के प्रभाववश यह परम्परा सुषुप्त हो गयी थी, जिसे भगवान् शङ्कराचार्य जी महाराज ने पुन: जागृत किया । यही कारण है कि शिवस्वरूप शङ्कराचार्य जी द्वारा स्थापित चारों शाङ्करपीठों में भगवती की उपासना अविच्छिन्नत: लगभग २५०० वर्षों से होती आ रही है ।

इस उपासना शृङ्खला में परमपूज्य शङ्कराचार्य परम्परा के सिरमौर मनीषी, ज्योतिष्पीठ के पूर्व जगद्‌गुरु शङ्कराचार्य तथा मेरे दादागुरु परमपूज्य स्वामीश्री ब्रह्मानन्द सरस्वती जी महाराज थे तथा २०वीं शताब्दी के सर्वोत्कृष्ट वक्ता, ज्ञानी, सनातन वैदिक धर्म एवं भारतीय संस्कृति के उन्नायक धर्मसम्राट् स्वामी करपात्री जी महाराज, द्वारकाशारदापीठ को ३५ वर्षों तक शङ्कराचार्य के रूप में अलंकृत करने वाले जगद्‌गुरु शङ्कराचार्य स्वामी अभिनव सच्चिदानन्द तीर्थ जी महाराज एवं शृङ्गेरी, ज्योतिष्पीठ, द्वारकाशारदामठ तथा गोवर्धनमठ जगन्नाथपुरी के जगद्‌गुरु शङ्कराचार्यों तथा अन्य तपोधन महापुरुषों ने भी श्रीविद्या की आराधना परम्परा को आगे बढ़ाया ।

नवनवोन्मेषशालिनी मेधा से समृद्ध ऋषियों ने अपनी उत्कट साधना के द्वारा ऐसी गहन ज्ञानोपलब्धि की जिसके परिणाम स्वरूप उन्होंने समूचे श्रीयन्त्र को मानव के सर्वाङ्गीण शरीर में रूपायित कर दिया । तदनुसार शरीर को श्रीचक्र, ब्रह्मरन्ध्र को बिन्दुचक्र, मस्तिष्क को त्रिकोण, ललाट को अष्टकोण, भ्रूमध्य को अन्तर्दशार, कण्ठ को वहिर्दशार, हृदय को चतुर्दशदशार, कुक्षि

को वृत्त, नाभि को अष्टदल कमल, कटि को अष्टदल के बाहर का वृत्त, स्वाधिष्ठान को षोडशदल कमल, मूलाधार को षोडशदल कमल का वाह्यवृत्तत्रय, जानु को भूपुर की प्रथम रेखा, जङ्घा को द्वितीय रेखा और करों को तृतीय रेखा स्वीकार किया गया है। इसीलिये श्रीचक्र को चक्रराज कहा जाता है। योगिनी हृदय स्तोत्र के अनुसार अपने शरीर और ब्रह्माण्ड को श्रीचक्र समझने वाला व्यक्ति महान् तपस्वी हो जाता है -

**पिण्डब्रह्माण्डयोर्ज्ञानं श्रीचक्रस्यविशेषतः ।**

**ज्ञात्वा शम्भुफलावाप्तिर्नास्त्यस्य तपसः फलम् ।।**

भारतीय विचार पद्धति में प्रत्येक चिन्तक अपने पूर्व चिन्तनों और चिन्तकों के प्रति कृतज्ञता का निर्वाह करते हुए, पूर्व पीढ़ी को अपना प्रेरक स्वीकार करते हुए, देश काल पात्र परिस्थिति को ध्यान में रखकर लोकहित हेतु स्वयं द्वारा प्राप्त संगृहीत अर्जित तथा सुविचारित चिन्तन से न केवल वर्तमान को अलंकृत करता है प्रत्युत् भावी पीढ़ी का प्रेरणास्रोत भी बन जाता है और कभी कभी काल की दृष्टि से परवर्ती होते हुए भी वह अन्यों की अपेक्षा अधिक ख्यातिलब्ध, लोकोपयोगी, लोकस्वीकृत एवं कालजयी बन जाता है। उदाहरणार्थ वेदों, ब्राह्मणग्रन्थों, उपनिषदों, पुराणों, स्मृतियों, धर्मशास्त्रों और रामायण आदि की प्रख्यात व प्रतिष्ठा प्राप्त विचार पद्धति के बावजूद श्रीमद्भगवद्गीता के उपदेशक षोडशकलावतारी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र की शिक्षायें, सभी पुराणों के रहते हुए भी श्रीमद्भागवतमहापुराण की विशेषताएँ, सभी नदियों के रहते हुए भी पुण्यतोया भगवती जाह्नवी के गुण, सर्वविध प्राणियों के अस्तित्व के बावजूद पक्षिराज जटायु, वानरराज हनुमान व जाम्बवान् के व्यक्तित्व तथा सुदीर्घ आर्ष परम्परा के

बावजूद महर्षि शुकदेव एवं उनकी लोक को देन अविस्मरणीय हैं और रहेंगे । इस प्रसंग में शङ्कराचार्यों की अविच्छिन्न परम्परा के बावजूद यदि हम स्वतन्त्रता संग्राम सेनानी तथा ज्योतिष्पीठ बद्रीनाथ एवं शारदापीठ द्वारका के स्वनामधन्य परमपूज्य जगद्‌गुरु शङ्कराचार्य स्वामी स्वरूपानन्द सरस्वती जी महाराज़ के कालजयी व्यक्तित्व पर दृष्टिपात करें तो लोकहित हेतु उनके द्वारा कृत अपरिमित योगदान अन्यों की अपेक्षा अतीव विलक्षण है । आप श्रीचक्र के नव आवरणों तथा तत्सम्बद्ध रहस्यों के सैद्धान्तिक एवं व्यवहारिक ज्ञाता हैं । एतावता श्रीविद्या के रहस्यों का सरलतयावबोध कराने में आप ही समर्थ अधिकारी हैं क्योंकि आप पर भगवती की असीम कृपा है और आप वरेण्य साधक, तपोमूर्ति, समर्पित भक्त तथा अद्भुत ज्ञानी हैं । आपने राष्ट्र की स़ांस्कृतिक, सामाजिक, धार्मिक एवं शैक्षणिक अभ्युन्नति के साथ-साथ इस दुर्लभतम विद्या को अपनी करुण दृष्टि से सर्वसुलभ बनाने का कार्य किया है और **दुर्लभा दुर्गमा दुर्गा** को **आबालगोपविदिता** बना दिया है । आपने देश के अनेक भागों में विशाल भगवती राजराजेश्वरी के मन्दिरों का निर्माण करवाया है और साधकों को साधना हेतु प्रेरित तथा उत्साहित किया है । उनके द्वारा निर्मित प्रथम राजराजेश्वरी मन्दिर मध्यप्रदेश के हृदयस्थल झोंतेश्वर में परमहंसी गंगा आश्रम में है, जो आज भारत के पञ्चम धाम के रूप में विख्यात है । अत्यन्त मनोरम वनप्रान्त में स्थित यह आश्रम और भव्य मन्दिर तथा वहाँ का दिव्य वातावरण यात्रियों का मन मोह लेता है । ज्ञात हो कि यही वन पूज्यपाद की तपस्थली भी रहा जब वे ११ वर्ष की अवस्था में यहाँ पधारे थे और अपनी साधना से इस वनप्रान्त को माङ्गलिकता प्रदान की थी ।

जगद्गुरु आद्य शङ्कराचार्य के द्वारा प्रवर्तित तन्त्रमार्ग में सात्त्विक उपासना का उपदेश है और वर्तमान में शाङ्कर सम्प्रदाय ही अनवच्छिन्न रूप से चला आ रहा है । इसके अनुसार उपासना करने से साधक शीघ्र ही मन्त्र सिद्धि के द्वारा लौकिक और पारलौकिक कल्याण, अर्थात् 'अभ्युदय और निःश्रेयस' का अधिकारी हो जाता है ।

श्रीयन्त्राधिष्ठात्री भगवती ललिता महात्रिपुरसुन्दरी की मातृभाव से उपासना है । वह करुणामयी, कृपामयी, भक्तवत्सला माता अपने पुत्रों का कल्याण करती है और इसमें विशेष विधि-विधानों की ओर जाना भी आवश्यक नहीं है । शास्त्रों में कहा गया है कि-

**निष्कामो देवतां नित्यं योऽर्चयेत् भक्तिनिर्भरः,**
**तामेव चिन्तयन्नास्ते यथाशक्तिमनुजपन्**
**सैव तस्यैहिकं भारं वहेन् मुक्तिञ्च साधयेत्**
**सदा सन्निहिता तस्य सर्वञ्च कथयेच्च सा**
**वात्सल्यसहिता धेनुर्यथा वत्समनुव्रजेत्**
**अनुगच्छेच्च सा देवी स्वं भक्तं शरणागतम् ॥**

जो साधक निष्काम भाव से श्रद्धाभक्ति युक्त होकर उस कृपामयी माता का चिन्तन करता है, और यथाशक्ति अपने इष्ट मन्त्र का जप करता है तो वह भगवती उस भक्त के ऐहिक एवं पारलौकिक समस्त भारों को स्वयं वहन करती है और शेष में मुक्ति भी देती है । इतना ही नहीं उस शरणागत भक्त के वह सदा साथ रहती है और सब कुछ उसको कहती रहती है । जैसे वात्सल्य स्नेह से द्रवित चित्त होकर गाय अपने बछड़े के पीछे रहती है, उसी तरह वह करुणामयी माता अपने शरणागत भक्त के अनुगत होकर

सबप्रकार से रक्षा करती है । संसार की यात्रा बड़ी भयानक है, उससे परित्राण पाने के लिये मातृभाव की उपासना ही सर्वश्रेष्ठ है । **आपदि किं करणीयं स्मरणीयं चरणयुगलमम्बायाः, न मातुः परमस्ति दैवतम्** आदि शास्त्रों का उपदेश है कि माता के समान दूसरा कोई बड़ा देवता नहीं है । अतः विपत्ति काल में माता के चरण कमलों का निरन्तर स्मरण करना चाहिये । इससे मनुष्य दीनता, हीनता, दरिद्रता, आधि-व्याधि, शोक-सन्तापों से मुक्त होकर परम कल्याण को प्राप्त कर लेता है । यह भारतीय उपासनाओं में सर्वश्रेष्ठ उपासना मानी जाती है । और यह ज्ञान विज्ञान से परिपूर्ण रहस्यमयी पद्धति है । इसका गुरुपरम्परा से ही ज्ञान होता है । सर्वप्रथम इसमें मन्त्र दीक्षा परमावश्यक है। मन्त्रदीक्षा के विना कोई इस पूजा का अधिकारी नहीं होता है । दीक्षा प्राप्त करके उसके नियमों का पालन करना भी आवश्यक है । इस साधना की तीन कोटियाँ होती हैं । साधक, सिद्धि और सिद्ध ।

प्रारम्भ में साधक के लिये मन्त्र का अर्थ और मन्त्र चैतन्य की क्रिया तथा बाह्य एवं आभ्यन्तर योनि मुद्रा का ज्ञान आवश्यक है। इसके बिना चिरकाल तक सिद्धि सम्भव नहीं है । ये सब गुरुगम्य ज्ञान है जिसने विधिपूर्वक साधना करके अनुभूति प्राप्त की है, वही मन्त्र रहस्य का ज्ञान प्राप्त कर पाता है और वह श्रद्धालु उपासकों को भी उपकृत करने में समर्थ होता है । अतः सम्प्रदाय पूर्वक गुरुपरम्परा से ही इस साधना का रहस्य प्राप्त होता है । किसी भक्त के अनेक जन्मों के पुण्यपुञ्ज जब एक साथ उदित होते हैं तो इस साधना में श्रद्धा उत्पन्न होती है । तदनन्तर जब भक्त उत्कट उत्कण्ठा से उस विश्वपति से प्रार्थना करता है तो

अशरणशरण अकारणकरुण भगवान् विश्वनाथ स्वयं उसका मार्गदर्शन करते हैं, तथा वे गुरुरूप में शक्तिपात के द्वारा साधना में प्रवृत्त कर देते हैं । शनैः शनैः उसके सांसारिक राग द्वेषादि दोष दूर हो जाते हैं और शेष में वह स्वरूप साक्षात्कार से कृतकृत्य हो जाता है । इस साधना से भोग और योग दोनों प्राप्त होते हैं । "**श्रीसुन्दरी सेवनतत्पराणां भोगश्च योगश्च करस्थ एव ।**" अतः अपने जीवन का कुछ समय देकर साधना में प्रवृत्त होना चाहिये।

## भुक्तिमुक्ति प्रदायक श्रीयन्त्र

'श्रीविद्या' अर्थात् राजराजेश्वरी त्रिपुरसुन्दरी देवी के यन्त्र को 'श्रीयन्त्र' या 'श्रीचक्र' कहते हैं । इसमें जो 'श्री' शब्द है वह 'श्रीविद्या' का वाचक है और 'चक्र' शब्द, चक्रस्वरूप यन्त्र का । केवल यही एक ऐसा यन्त्र है (चक्र है) जो समस्त ब्रह्माण्ड का प्रतीक है । यह श्रीविद्यारूप महात्रिपुरसुन्दरी का आराधनास्थल है । यह उनका दिव्य धाम है, दिव्य रथ है । इसमें सभी वर्णों के, सभी आश्रमों के, सभी सम्प्रदायों के और सभी प्रकार के अधिकारी, उपासक रूप में प्रविष्ट हो सकते हैं । श्रीयन्त्र का रेखांकन देशी-विदेशी सभी रेखा गणितज्ञों को आश्चर्यचकित किये हुए है । "श्रीयन्त्र" शिव और शिवा दोनों का एक शरीर है । दोनों सर्वथा अभिन्न हैं "श्रीचक्रंशिवयोर्वपुः"। श्रीचक्र में ४ त्रिकोण ऊर्ध्वमुख (ऊपर) और ५ त्रिकोण साधक की ओर अधोमुख (नीचे) होते हैं। इनको मिलाकर शिव-शक्तिमय नव त्रिकोण बनते हैं। अंकशास्त्र के अनुसार ९ अंक पूर्णांक माना गया है। ९ का किसी भी संख्या के साथ गुणनफल करने पर संयुक्तांक ९ ही रहता है । अतः यह पूर्णता का द्योतक है । श्रीचक्र में ९ आवरण होते हैं

जिनका 'आवरण पूजन' होता है । उन ९ आवरणों में -

**प्रथम आवरण** - इसे 'त्रैलोक्य मोहन' कहा जाता है । इसमें ४ द्वार और तीन रेखाएँ हैं । तीनों रेखाओं में प्रथम रेखा में - १० देवियों का निवास, द्वितीय रेखा में - अष्टमातृकाओं का निवास एवं तृतीय रेखा में - १० शक्तियों का निवास रहता है ।

**द्वितीय आवरण** - इस आवरण का नाम 'सर्वाशापरिपूरक चक्र' है। इसमें षोडशदल होते हैं, और इन षोडश दलों में षोडश नित्य कलाओं की पूजा होती है ।

**तृतीय आवरण** - इसका नाम 'सर्वसंक्षोभण चक्र' है । इसमें अष्टदल कमल हैं और आठ देवियों की पूजा की जाती है ।

**चतुर्थ आवरण** - इस आवरण को 'सर्वसौभाग्यदायक' कहा जाता है । इसमें १४ कोण होते हैं, और १४ शक्तियों का निवास रहता है ।

**पञ्चमावरण** - इस चक्र का नाम 'सर्वार्थसाधक' है । इसमें १० कोण बाहर होते हैं । इसे 'बहिर्दशार चक्र' भी कहते हैं । इसमें १० देवियों का निवास रहता है एवं उनकी पूजा होती है।

**षष्ठावरण** - इस आवरण का नाम 'सर्वरक्षाकर चक्र' है । इसके भीतर १० कोण होते हैं । इसे 'अन्तर्दशार चक्र' भी कहते हैं । इसमें १० देवियों का निवास रहता है ।

**सप्तमावरण** - इस आवरण को 'सर्वरोगहर' कहा जाता है । इसमें आठ कोण होते हैं और आठ देवियों की पूजा की जाती है।

**अष्टमावरण** - यह चक्र 'सर्वसिद्धिप्रद' नाम से जाना जाता है। यह त्रिकोणात्मक होता है इसमें चार आयुध देवियाँ - वाणिनी, चापिनी, पाशिनी और अङ्कुशिणी का निवास रहता है । तीन देवी तीन कोणों पर रहती हैं और एक त्रिकोण के बीच में केन्द्र स्थान

होता है, जिसे बिन्दु कहा जाता है। इन आयुध देवियों के साथ बिन्दु स्थान में - कामेश्वरी, वज्रेश्वरी तथा भगमालिनी इन तीन शक्तियों की भी पूजा की जाती है ।

**नवम आवरण** - इसे 'सर्वानन्दमय' कहा जाता है । सभी शक्तियों में प्रधान ललिता महात्रिपुरसुन्दरी इसी में वास करती हैं। उनकी पूजा यहीं की जाती है । इस प्रकार ये 'श्रीचक्र' की शक्तियाँ हैं ।

भगवती के पादपद्मों में निष्ठा रखने वाले हम सभी शिष्यों की वर्षों से चली आ रही प्रार्थना को करुण हृदय परमूज्य गुरुदेव ने स्वीकार कर भगवती की अर्चना में आने वाली दुरुहताओं के अपहरणार्थ **श्रीविद्या-सपर्या** (खड्गमाला सहित) नामक ग्रन्थ प्रसाद स्वरूप उपलब्ध करवाकर कृपा की है ।

**स्वामी सदानन्द सरस्वती**
श्रीशारदापीठम्, द्वारका

# विषयानुक्रमणिका:

ॐ श्रीगुरुभ्यो नमः

श्रीमहागणपतये नमः

ॐ श्रीललितामहात्रिपुरसुन्दर्यै नमः

# श्रीविद्या-सपर्या

## ।। प्रथमखण्डः ।।

यागमन्दिरप्रवेशादिचक्रपूजान्तम् ।

निर्वर्तितनित्यक्रियः पूजामारभेत्

आचमन, प्राणायाम

ॐ केशवाय नमः। ॐ माधवाय नमः। ॐ नारायणाय नमः।

ॐ गोविन्दाय नमः। हस्तप्रक्षालनम् ।

ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थांगतोऽपि वा ।
यः स्मरेत् पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरःशुचिः।।

### ब्रह्मविद्यासम्प्रदायगुरुस्तोत्रम् ।

आब्रह्मलोकादाशेषादालोकालोकपर्वतात् ।
ये वसन्ति द्विजा देवास्तेभ्यो नित्यं नमाम्यहम् ।।

ॐ नमो ब्रह्मादिभ्यो ब्रह्मविद्यासम्प्रदायकर्तृभ्यो वंशर्षिभ्यो नमो गुरुभ्यः। सर्वोपप्लवरहितप्रज्ञानघनप्रत्यगर्थो ब्रह्माहमस्मि, सोऽहमस्मि, ब्रह्माहमस्मि ।

श्रीनाथादिगुरुत्रयं गणपतिं पीठत्रयं भैरवं
सिद्धौघं वटुकत्रयं पदयुगं दूतीक्रमं मण्डलम् ।
वीरान्द्व्यष्टचतुष्कषष्टिनवकं वीरावलीयपञ्चकं
श्रीमन्मालिनिमन्त्रराजसहितं वन्दे गुरोर्मण्डलम् ।।

गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवो महेश्वरः ।
गुरुस्साक्षात्परब्रह्म तस्मै श्रीगुरवे नमः ।।

वन्दे गुरुपदद्वन्द्वमवाङ्मनसगोचरम् ।
रक्तशुक्लप्रभामिश्रमतर्क्यं त्रैपुरं महः ॥
नारायणं पद्मभुवं वसिष्ठं शक्तिञ्च तत्पुत्रपराशरञ्च ।
व्यासं शुकं गौडपदं महान्तं गोविन्दयोगीन्द्रमथास्य शिष्यम्॥
श्रीशङ्कराचार्यमथास्य पद्मपादञ्च हस्तामलकञ्च शिष्यम् ।
तं त्रोटकं वार्तिककारमन्यानस्मद्गुरून् संततमानतोऽस्मि ॥

## ।। यागमन्दिर प्रवेशः ।।




ॐ ऐं ह्रीं श्रीं भं भद्रकाल्यै नमः ।
(द्वारस्य दक्षशाखायां) दाहिने भाग में ।
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं भं भैरवाय नमः ।
(द्वारस्य वामशाखायां) वाम भाग में ।
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं लं लम्बोदराय नमः ।
(द्वारस्य उर्ध्वशाखायां) ऊर्ध्वभाग में ।
इति द्वारदेवताः सम्पूज्य ।

## ।। तत्त्वाचमनम् ।।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं कएईलह्रीं आत्मतत्त्वं शोधयामि स्वाहा ।
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क्लीं हसकहलह्रीं विद्यातत्त्वं शोधयामि स्वाहा ।
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सौः सकलह्रीं शिवतत्त्वं शोधयामि स्वाहा ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं कएईलह्रीं क्लीं हसकहलह्रीं सौः सकलह्रीं सर्वतत्त्वं शोधयामि स्वाहा ।

## ।। गुरुपादुकामन्त्रः ।।

(गुरु पादुका मन्त्र के उच्चारण के साथ मृगी मुद्रा द्वारा सिर पर गुरु, परमगुरु और परमेष्ठिगुरु का पूजन करना है । अमुकानन्दनाथ के स्थान पर नाम लेना चाहिए ।)



ॐ ऐं ह्रीं श्रीं, ऐं क्लीं सौः हंसः शिवः सोऽहं, ह्स्ख्फ्रें हसक्षमलवरयूं हसौः सहक्षमलवरयीं स्हौः हंसः शिवः सोऽहं स्वरूपनिरूपणहेतवे श्रीगुरवे नमः, अमुकानन्दनाथ श्रीपादुकां पूजयामि नमः ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं, ऐं क्लीं सौः, सोऽहं हंसः शिवः, ह्स्ख्फ्रें हसक्षमलवरयूं हसौः सहक्षमलवरयीं स्हौः सोऽहं हंसः शिवः स्वच्छप्रकाशविमर्शहेतवे श्रीपरमगुरवे नमः, अमुकानन्दनाथ श्रीपादुकां पूजयामि नमः ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं, ऐं क्लीं सौः हंसः शिवः सोऽहं हंसः ह्स्ख्फ्रें हसक्षमलवरयूं हसौः सहक्षमलवरयीं स्हौः हंसः शिवः सोऽहं हंसः स्वात्मारामपञ्जरविलीनतेजसे श्रीपरमेष्ठिगुरवे नमः, अमुका-नन्दनाथ श्रीपादुकां पूजयामि नमः ।

इति मृगीमुद्रया गुरुपादुकामुच्चार्य, सुमुख-सुवृत्त-चतुरश्रमुद्गर-योन्याख्याभिः पञ्चभिर्मुद्राभिः श्रीगुरून् वामभुजे प्रणम्य, गणपतिमूलेन "ॐ ऐं ह्रीं श्रीं श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गं गणतपये वर वरद सर्वजनं मे वशमानय स्वाहा" स्वदक्षभुजे योनिमुद्रया महागणपतिं प्रणमेत् ।

(इसके बाद पञ्च मुद्रा सुमुख, सुवृत्त, चतुरश्र, मुद्गर और योनि मुद्रा दिखाकर श्रीगुरु देवों को अपनी वाम भुजा में और महागणपति को गणपति के मूलमन्त्र से दायी भुजा में योनिमुद्रा से प्रणाम करें।)







## ।। घण्टापूजा ।।

(बिन्दु, त्रिकोण, षट्कोण, वृत्त और चतुरश्र मण्डल बनाकर उसकी पूजन करें। तदनन्तर उसके ऊपर घण्टा रखें। गन्धाक्षतपुष्पों द्वारा घण्टा की पूजन करें।)

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं जगध्वनिमन्त्रमातः स्वाहा :**

मन्त्र से घण्टा पूजन कर घण्टानाद करते हुए निम्न मन्त्र पढ़ें -

**हे घण्टे सुस्वरे रम्ये घण्टाध्वनिविभूषिते ।**
**वादयन्ति परानन्दे घण्टादेवं प्रपूजयेत् ॥**
**आगमार्थञ्च देवानां गमनार्थन्तु रक्षसाम् ।**
**कुर्यात् घण्टारवं तत्र देवताह्वानलाञ्छनम् ॥**
**इति घण्टानादं कृत्वा ।**

सर्वप्रथम भगवान् विष्णु का ध्यान करना चाहिए -

**शुक्लाम्बरधरं विष्णुं शशिवर्णं चतुर्भुजम् ।**
**प्रसन्नवदनं ध्यायेत्सर्वविघ्नोपशान्तये ॥**

**मूलेन प्राणानायम्य । देशकालौ संकीर्त्य -**

**एकवारं मूलमन्त्रेणेडया (वामनासया) वायुमापूर्य कुम्भके चतुर्वारं मूलं पठित्वा द्विवारं मूलमुच्चरन् पिंगलया (दक्षनासया) रेचयेत् इति ।**

सर्वप्रथम एक बार मूलमन्त्र बोलते हुए वाम नासिका में श्वास भरें, फिर कुम्भक में चार बार मूलमन्त्र का उच्चारण करके दो बार मन्त्र बोलकर दाहिनी नासिका से छोड़ें ।

इसके बाद मूलमन्त्र से प्राणायाम करके देशकाल और नाम का उच्चारण करते हुए संकल्प करें -

## ।। सङ्कल्पः ।।

**ॐ विष्णुर्विष्णुर्विष्णुः श्रीमद्भगवतो महापुरुषस्य विष्णोराज्ञया प्रवर्तमानस्य अद्य ब्रह्मणो द्वितीयपरार्द्धे श्रीश्वेतवाराहकल्पे वैवस्वतमन्वन्तरे अष्टाविंशतितमे कलियुगे कलिप्रथमचरणे भारतवर्षे जम्बूद्वीपे अमुकक्षेत्रे शालिवाहनशके- संवत्सरे- अयने- ऋतौ- मासे- पक्षे- तिथौ- वासरे- नक्षत्रे अमुकराशिस्थिते श्रीचन्द्रे/सूर्ये अमुक राशिस्थिते देवगुरौ शेषेषु ग्रहेषु यथायथं तत्तद्राशिस्थानस्थितेषु सत्सु ।**

## ।। देव्यष्टाङ्गमानसङ्कल्पः ।।

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं स्वस्ति श्रीमदादिगुरोः परशिवस्याज्ञया प्रवर्तमान-शाक्तमानेन षट्त्रिंशत्तत्वात्मकसकलप्रपञ्चसृष्टिस्थितिसंहारतिरोधानानुग्रह-कारिण्याः उर्ध्वभ्रूविभ्रमे नं प्राणतत्त्वमहाकल्पे दं चक्षुस्तत्वकल्पे थं त्वक्तत्त्वमहायुगे खं सदाशिवतत्त्वयुगे दं चक्षुस्तत्त्वपरिवृतौ- शक्तितत्त्व-संवत्सरे- ऋतौ- नित्यमासे- तिथिनित्यायां- दिने कालनित्यायां- तत्त्वदिने नक्षत्रे-योगे- करणे- नाथवासरे उदयघटिकायां पर्वयोगविद्यायां एवाङ्गुणगण-विशेषणविशिष्टायां शुभतिथौ मम श्रीललितामहात्रिपुरसुन्दरीराजराजेश्वरी-पराभट्टारिकाम्बाप्रीत्यर्थं यथासंभवद्रव्यैः यथाशक्ति सपर्याक्रमं निर्वर्तयिष्ये । तेन परमेश्वरं प्रीणयामि ।**

आत्मानम् अलङ्कृत्य ताम्बूलेन सुरभिलवदनः सन् प्रमुदितचित्तः

शिवोऽहं इति भावयेत् ।आत्मानं गन्धपुष्पाक्षतैरलङ्कृत्य-

**ॐ आत्मने नमः । ॐ अन्तरात्मने नमः। ॐ जीवात्मने नमः । ॐ ज्ञानात्मने नमः । ॐ परमात्मने नमः । पुष्पं शिरषि धारयेत् -**

**देहो देवालयः प्रोक्तो जीवो देवस्सनसतनः**

**त्यजेद् ज्ञाननिर्माल्यं सोऽहं भावेन् पूजयेत्।**

संकल्प करके ताम्बूल या पञ्चतिक्त (जातीपत्र, जातीफल, लौंग, इलायची और कर्पूर) से अपने मुख को सुगन्धित कर चन्दन धारण करके प्रमुदित मन से ''शिवोऽहं'' की भावना दृढ़ करें ।

## ।। आसनपूजा ।।

आसनमास्तीर्य दक्षिणहस्ते जलमादाय ''सौः'' इति द्वादशवारमभिमन्त्र्य तज्जलेन मूलमन्त्रेण आसनं प्रोक्षयेत् ।।

आसन शुद्धि के लिये दाहिने हाथ में जल लेकर बारह बार ''सौः'' का जप कर उस जल को मूलमन्त्र पढ़कर आसन पर छोड़ें। इसके बाद विनियोग करें -

**अस्य श्रीआसनमहामन्त्रस्य मेरुपृष्ठऋषिः, सुतलं छन्दः, कूर्मो देवता, आसने विनियोगः ।**

**ओं पृथ्वि त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुना धृता ।**

**त्वं च धारय मां देवि पवित्रं कुरु चासनम् ।।**

**ॐ योगासनाय नमः, ॐ वीरासनाय नमः, ॐ शरासनाय नमः, ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ॐ ह्रीं आधारशक्तिकमलासनाय नमः ।।**

इति पुष्पाक्षतैः आसनमभ्यर्च्य आसने उपविशेत् ।

इससे फूल-अक्षत से आसन की पूजा कर उस पर बैठ जायें।

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं रक्तद्वादशशक्तियुक्ताय द्वीपनाथाय नमः ।**

**इति भूमौ पुष्पाञ्जलिं विकिरेत्**

इससे भूमि पर पुष्पाञ्जलि डाल दें ।

## ।। देहरक्षा ।।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि आत्मानं रक्ष रक्ष ।

इति देहे त्रिः व्यापकं कृत्वा - (तीन बार व्यापक न्यास करके)

ॐ गुं गुरुभ्यो नमः - दक्षबाहौ (दक्षिण बाहु में)

ॐ गं गणपतये नमः - वामबाहौ (वाम बाहु में)

ॐ दुं दुर्गायै नमः - दक्षोरौ (दक्षिण जांघ में)

ॐ वं वटुकाय नमः - वामोरौ (वाम जांघ में)

ॐ यां योगिनीभ्यो नमः - पादयोः (पैरों में)

ॐ क्षं क्षेत्रपालाय नमः - नाभौ (नाभि में)

ॐ पं परमात्मने नमः - हृदये (हृदय में)

(निम्न मन्त्रों से अपने चारो ओर वह्नि प्राकार की भावना करें)

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ॐ नमो भगवति तिरस्करिणि महामाये महानिद्रे सकलपशुजनमनश्चक्षुः श्रोत्रतिरस्करणं कुरु कुरु स्वाहा ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हसन्ति हसितालापे मातङ्गि परिचारिके ।
मम भयविघ्नापदां नाशं कुरु कुरु ठः ठः ठः हुं फट् स्वाहा ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ॐ नमो भगवति ज्वालामालिनि देवदेवि सर्वभूतसंहारकारिके जातवेदसि ज्वलन्ति ज्वल ज्वल प्रज्वल प्रज्वल ह्रां ह्रीं ह्रूं र र र र र र र हुं फट् स्वाहा ।

इति परितो वह्निप्राकारं विभाव्य भूर्भुवस्सुवरों इति दिग्बन्धः ।
(इससे दिग्बन्धन करें)

परमामृतवर्षेण प्लावयन्तं चराचरम् ।
संचिन्त्य परमद्वैतभावनाऽमृतसेवया ॥
मोदमानो विस्मृतान्यविकल्पविभवभ्रमः ।
चिदम्बुधिमहाभङ्गच्छिन्नसंकोचसङ्कटः ॥
समुल्लसन्महानादलोकनोऽन्तर्मुखायनः ।
मन्त्रमय्या मनोवृत्त्या परमाद्वैतमीहते ॥

सपर्या सर्वभावेषु सा परा परिकीर्तिता ।
अपरा तु बहिर्वक्ष्यमाणचक्रार्चनाविधिः ॥
परापरास्य बाह्यस्य चिद्व्योम्नि विलयः स्मृता।
इत्थं त्रिधा समुद्दिष्टा बाह्याभ्यन्तरभेदतः ॥

एवं भावयित्वा (इस प्रकार की भावना करके -)

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं समस्तप्रकटगुप्तगुप्ततरसंप्रदायकुलोत्तीर्णनिगर्भ-रहस्यातिरहस्यपरापरातिरहस्ययोगिनीदेवताभ्यो नमः ।**

इति पुष्पाञ्जलिं दत्वा (इस प्रकार पुष्पाञ्जलि अर्पित करके -)

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं ह्रः अस्त्राय फट् - इति अस्त्रमन्त्रेण मुहुरावृत्तेन अङ्गुष्ठादिकनिष्ठिकान्तं करतलयोः कूर्परयोः देहे च व्यापकं कुर्यात् ।**

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं ह्रः अस्त्राय फट्** - इस मन्त्र से अंगुष्ठसे कनिष्ठा तक करतल एवं करपृष्ठ में केहुनी सहित देह में व्यापक न्यास आठ बार पहले आगे ऊपर से नीचे, नीचे से ऊपर तक फिर दांये ऊपर से नीचे, नीचे से ऊपर तक फिर पीछे ऊपर से नीचे, नीचे से ऊपर तक फिर बांये भी ऊपर से नीचे, नीचे से ऊपर तक व्यापक न्यास करके श्रीचक्रपूजन के लिए निम्नाङ्कित प्रार्थना करें -

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं श्रीगुरो दक्षिणामूर्ते भक्तानुग्रहकारक ।**
**अनुज्ञां देहि भगवन् श्रीचक्रयजनाय मे ॥**
**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अतिक्रूर महाकाय कल्पान्तदहनोपम ।**
**भैरवाय नमस्तुभ्यमनुज्ञां दातुमर्हसि ॥**

## ।। लघुप्राणप्रतिष्ठा ।।

श्रीयन्त्र की प्राण प्रतिष्ठा करके । पुष्प अर्पित करें ।

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ॐ आं ह्रीं क्रों यं रं लं वं शं षं सं हं ओं हंसः सोऽहं, सोऽहं हंसः शिवः, श्रीचक्रस्य प्राणा इह प्राणाः ।**

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ओं आं ह्रीं क्रों श्रीचक्रस्य जीव इह स्थितः ।**

सर्वेन्द्रियाणि वाङ्मनश्चक्षुःश्रोत्रजिह्वाघ्राणा इहैवागत्य अस्मिन् चक्रे सुखं चिरं तिष्ठन्तु स्वाहा ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ओं असुनीते पुरस्मासु चक्षुः पुनः प्राणमिह नो धेहि भोगम् । ज्योक्पश्येम सूर्यमुच्चरन्तमनुमते मृळया नस्स्वस्ति ।

## ।। मन्दिरपूजा ।।

१. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अमृताम्भोनिधये नमः ।
२. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं रत्नद्वीपाय नमः ।
३. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं नानावृक्षमहोद्यानाय नमः ।
४. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं कल्पवाटिकायै नमः ।
५. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं संतानवाटिकायै नमः ।
६. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हरिचन्दनवाटिकायै नमः ।
७. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मन्दारवाटिकायै नमः ।
८. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं पारिजातवाटिकायै नमः ।
९. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं कदम्बवाटिकायै नमः ।
१०. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं पुष्परागरत्नप्राकाराय नमः ।
११. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं पद्मरागरत्नप्राकाराय नमः ।
१२. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं गोमेधकरत्नप्राकाराय नमः ।
१३. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं वज्ररत्नप्राकाराय नमः ।
१४. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं वैडूर्यरत्नप्राकाराय नमः ।
१५. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं इन्द्रनीलरत्नप्राकाराय नमः ।
१६. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मुक्तारत्नप्राकाराय नमः ।
१७. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मरकतरत्नप्राकाराय नमः ।
१८. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं विद्रुमरत्नप्राकाराय नमः ।
१९. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं माणिक्यमण्टपाय नमः ।
२०. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सहस्रस्तम्भमण्टपाय नमः ।
२१. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अमृतवापिकायै नमः ।

२२. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं आनन्दवापिकायै नमः ।

२३. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं विमर्शवापिकायै नमः ।

२४. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं बालातपोद्गाराय नमः ।

२५. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं चन्द्रिकोद्गाराय नमः ।

२६. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं महाशृङ्गारपरिघायै नमः ।

२७. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं महापद्माटव्यै नमः ।

२८. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं चिन्तामणिमयग्रहराजाय नमः ।

२९. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं पूर्वाम्नायमयपूर्वद्वाराय नमः ।

३०. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं दक्षिणाम्नायमयदक्षिणद्वाराय नमः ।

३१. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं पश्चिमाम्नायमयपश्चिमद्वाराय नमः ।

३२. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं उत्तराम्नायमयोत्तरद्वाराय नमः ।

३३. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं रत्नप्रदीपवलयाय नमः ।

३४. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मणिमयमहासिंहासनाय नमः ।

३५. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ब्रह्ममयैकमञ्चपादाय नमः ।

३६. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं विष्णुमयैकमञ्चपादाय नमः ।

३७. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं रुद्रमयैकमञ्चपादाय नमः ।

३८. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ईश्वरमयैकमञ्चपादाय नमः ।

३९. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सदाशिवमयैकमञ्चफलकाय नमः ।

४०. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हंसतूलिकातल्पाय नमः ।

४१. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हंसतूलिकामहोपधानाय नमः ।

४२. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं कौसुम्भास्तरणाय नमः ।

४३. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं महावितानकाय नमः ।

४४. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं महामायावनिकायै नमः ।

इति चतुश्चत्वारिंशन्मन्दिरमन्त्रैः तत्तदखिलं भावयन्कुसुमाक्षतैरभ्यर्चयेत् ।

(इन चौवालिस मन्त्रों से फूल अक्षत द्वारा भावनापूर्वक मन्दिर पूजन करें)

# ।। दीपपूजा ।।

**स्वदक्षभागे गन्धपुष्पाक्षतादीन्निधाय दीपानभितः प्रज्वाल्य ।**
**घृतदीपो दक्षिणे स्यात्तैलदीपस्तु वामतः ।**
**सितवर्तियुतो दक्षे रक्तवर्तिस्तु वामतः ॥**
(दक्षवामभागौ देव्या एव)

घी का सफेद वर्तिका वाला दीपक देवी के दक्षिण भाग में और तेल का लाल वर्तिका वाला दीपक देवी के वाम भाग में जलाना चाहिये । फूल, अक्षत, चन्दन आदि उस स्थान पर रखकर दीप जलाना चाहिये । और निम्न मन्त्र से पुष्पाञ्जलि दें -

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं दीपदेवि महादेवि शुभं भवतु मे सदा ।**
**यावत्पूजासमाप्तिः स्यात्तावत्प्रज्वल सुस्थिरा ॥**
**इति पुष्पाञ्जलिं दद्यात् ।**

**मूलेन चक्रमध्ये पुष्पाञ्जलिं विकीर्य, मूलत्रिखण्डेन स्वाग्रवामदक्षकोणेषु पुष्पाञ्जलीन्दद्यात् ।**

(दीप पूजन के पश्चात् मूलमन्त्र से श्रीचक्र में पुष्पाञ्जलि देकर मूलमन्त्र के तीनों खण्डों से क्रमशः अपने आगे, बांये और दाहिने कोणों में पुष्पाञ्जलि अर्पित करें)

***

## ।। द्वितीयखण्डः ।।

## ।। भूतशुद्ध्यादि विघ्नोत्सारणान्तम् ।।

### ।। भूतशुद्धिः ।।

दाहिनी नासिका से श्वांस खींचते हुए यह भावना करें कि मूलाधार में स्थित जीवात्मा सुषुम्नामार्ग से ब्रह्मरन्ध्र में प्रवेश कर परमशिव के साथ एकाकार हो गया है, और बायीं नासिका से श्वांस छोड़ें । यह कार्य नीचे लिखे हुए मन्त्र का जप करते हुए करें -

**श्वाससमीरं पिङ्गलया अन्तराकृष्य -**

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं मूलशृङ्गाटकात् सुषुम्नापथेन जीवशिवं परमशिवपदे योजयामि स्वाहा - इति मन्त्रेण मूलाधारस्थितं जीवात्मानं सुषुम्नावर्त्मना ब्रह्मरन्ध्रं नीत्वा परमशिवेन एकीभूतं विभाव्य इडया वायुं रेचयेत् ।**

अब निम्न मन्त्र से वायीं नासिका से श्वांस खींचते हुए अपने शरीर के शोषित होने की भावना के साथ दाहिनी नासिका से श्वांस छोड़ें ।

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं यं १६ (इडया पूरयित्वा) सङ्कोचशरीरं शोषय शोषय स्वाहा - इति निजशरीरं शोषितं विभाव्य पिङ्गलया रेचयेत् ।**

अब निम्न मन्त्र से दाहिनी नासिका से श्वांस खींचते हुए शरीर से भस्मीभूत होने की भावना के साथ वायीं नासिका से श्वांस छोड़ें ।

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं रं १६ (पिङ्गलया पूरयित्वा) सङ्कोचशरीरं दह दह पच पच स्वाहा - इति प्लुष्टं भस्मीकृतं च विभाव्य इडया रेचयेत् ।**

निम्न मन्त्र से बायीं नासिका से श्वांस खींचते हुए सहस्त्रार स्थित चन्द्रमण्डल से निस्सृत अमृतरस से उस भस्म के सिक्त होने की भावना करते हुए दक्षिण नासिका से श्वांस छोड़े ।

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं वं १६ (इडया पूरयित्वा) परमशिवामृतं वर्षय वर्षय स्वाहा - इति तद्भस्म सहस्त्रारेन्दुमण्डलविगलमृतरसेन सिक्तं च**

**विभाव्य पिङ्गलया रेचयेत् ।**

निम्न मन्त्र से दक्षिण नासिका से श्वांस खींचते हुए उस भस्म से दिव्यशरीर के उत्पन्न होने की भावना के साथ वाम नासिका से श्वांस छोड़ें ।

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं लं १६ (पिङ्गलया पूरयित्वा) शाम्भवशरीरमुत्पादयोत्पादय स्वाहा - इति तद्भस्मनो दिव्यशरीरमुत्पन्नं विभाव्य इडया रेचयेत् ।**

परमशिव के साथ जीव का एकाकार होकर सुषुम्ना मार्ग से पुनः मूलाधार में स्थित होने की भावना के साथ वाम नासिका से श्वांस खींचकर दक्ष नासिका से छोड़ें । मन्त्र -

**ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हंसः सोऽहं (इडया पूरयित्वा) अवतर अवतर शिवपदात् जीव सुषुम्नापथेन प्रविश मूलश्रृङ्गाटकं उल्लसोल्लस ज्वल ज्वल प्रज्वल प्रज्वल हंसः सोऽहं स्वाहा ।**

**इति परमशिवेनैकीकृतं जीवं पुनः सुषुम्नावर्त्मना मूलाधारे स्थापितं चिन्तयेत् ।**

## ।। आत्मप्राणप्रतिष्ठा ।।

**हृदि दक्षकरतलं निधाय-ॐ ऐं ह्रीं श्रीं आं सोऽहं-इति त्रिः पठेत् ।**

**अथ मूलेन षोडशधा दशधा त्रिधा वा प्राणानायम्य ।**

हृदय पर दाहिना हाथ रखकर आं सोऽहं - मन्त्र तीन बार पढ़ें। इसके बाद मूलमन्त्र से सोलह बार, दस बार या तीन बार प्राणायाम करें ।

## ।। विघ्नोत्सारणम् ।।

प्राणायाम के बाद हाथ में सरसों,तिल और अक्षत लेकर निम्न मन्त्रों को पढते हुए उक्त वस्तुओं को चारों दिशाओ में बिखेरते हुए विघ्नोत्सारण करें।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अपसर्पन्तु ते भूता ये भूता भुवि संस्थिताः ।
ये भूता विघ्नकर्तारस्ते नश्यन्तु शिवाज्ञया ॥
ॐ अपक्रामन्तु भूतानिपिशाचास्सर्वतोदिशम् ।
सर्वेषामविरोधेन पूजाकर्म समारभे ॥

**इति मन्त्रमुच्चार्य युगपद्वामपार्ष्णिभूतलाघातत्रयकरास्फोटनत्रयक्रूर-दृष्ट्यवलोकनपूर्वकतालत्रयेण भौमान्तरिक्षदिव्यान् भेदावभासकान् विघ्नानुत्सारयेत् ।**

इस मन्त्र का उच्चारण कर बायें पैर से पृथ्वी पर तीन बार आघात करें, तीन बार ताली बजाकर क्रूर दृष्टि से हर ओर देखते हुए दाहिनी तर्जनी और मध्यमा से बायें हाथ पर तीन सशब्द आघात करें ।

**अथ नमः इति अङ्गुष्ठमन्त्रमुच्चारयन् अङ्कुशमुद्रया शिखां बन्धीयात् ।**

अङ्कुश मुद्रा दो प्रकार से बनायी जा सकती है - पहले अङ्गुष्ठ को ऊपर मोड़ते हुये मुट्ठी बांध ले फिर तर्जनी को सीधा कर मोड़ ले तो अङ्कुश मुद्रा बन जायेगी और इसी के साथ यदि मध्यमा को सीधा रखें तो भी अङ्कुश मुद्रा बनती है ।

इसके बाद नमः मन्त्र से अङ्कुश मुद्रा से शिखा बन्धन करें ।



11. अङ्कुश मुद्रा

## ।। तृतीयः खण्डः ।।

# न्यासः

## मातृकान्यासः

### विनियोगः

अस्य श्रीमातृकासरस्वतीन्यासमहामन्त्रस्य ब्रह्माऋषिः, गायत्रीछन्दः, श्रीमातृकासरस्वती देवता । हलो बीजानि, स्वराः शक्तयः, बिन्दवः कीलकानि, मम श्रीविद्याङ्गत्वेन न्यासे विनियोगः ।

### ऋष्यादिन्यासः

ॐ ब्रह्मणे ऋषये नमः - शिरसि ।

ॐ गायत्री छन्दसे नमो - मुखे ।

ॐ ॐ मातृका सरस्वती देवतायै नमो - हृदि ।

ॐ हल्भ्यो बीजेभ्यो नमो - गुह्ये ।

ॐ स्वरेभ्यः शक्तिभ्यो नमः - पादयोः ।

ॐ बिन्दुभ्यः कीलकेभ्यो नमो - नाभौ ।

ॐ विनियोगाय नमः - सर्वाङ्गे ।

सर्वमातृकया सर्वाङ्गे अञ्जलिना त्रिर्व्यापकं कुर्यात् ।

ॐ अं आं इं ईं उं ऊं ऋं ॠं लृं ॡं एं ऐं ओं औं अं अः कं खं गं घं ङं चं छं जं झं ञं टं ठं डं ढं णं तं थं दं धं नं पं फं बं भं मं यं रं लं वं शं षं सं हं ळं क्षं (त्रिः) ।

### करन्यासः

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अं कं खं गं घं ङं आं अङ्गुष्ठाभ्यां नमः ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं इं चं छं जं झं ञं ईं तर्जनीभ्यां नमः ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं उं टं ठं डं ढं णं ऊं मध्यमाभ्यां नमः ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं एं तं थं दं धं नं ऐं अनामिकाभ्यां नमः ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ओं पं फं बं भं मं औं कनिष्ठिकाभ्यां नमः ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अं यं रं लं वं शं षं सं हं ळं क्षं अः करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः ।

## ।। हृदयादिन्यासः ।।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अं कं खं गं घं ङं आं हृदयाय नमः ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं इं चं छं जं झं ञं ईं शिरसे स्वाहा ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं उं टं ठं डं ढं णं ऊं शिखायै वषट् ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं एं तं थं दं धं नं ऐं कवचाय हुं ।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ओं पं फं बं भं मं औं नेत्रत्रयाय वौषट् ।

ॐऐं ह्रीं श्रीं अं यं रं लं वं शं षं सं हं ळं क्षं अःअस्त्राय फट्।

भूर्भुवस्सुवरोम् इति दिग्बन्धः ।

## ।। ध्यानम् ।।

पञ्चाशद्वर्णभैदैर्विहितवदनदोःपादयुक्कुक्षिवक्षोदेशां
भास्वत्कपर्दाकलितशशिकलामिन्दुकुन्दावदाताम् ।
अक्षस्त्रक्कुम्भचिन्तालिखितवरकरां त्रीक्षणामब्जसंस्था-
मच्छाकल्पामतुच्छस्तनजघनभरां भारतीं तां नमामि ॥

लमित्यादि पञ्चपूजां कृत्वा ।

ॐ लं पृथिवीतत्त्वात्मिकायै श्रीमातृकादेव्यै गन्धं परिकल्पयामि- अङ्गुष्ठ कनिष्ठा से

ॐ हं आकाशतत्त्वात्मिकायै श्रीमातृकादेव्यै पुष्पं परिकल्पयामि - अङ्गुष्ठ तर्जनी से

ॐ यं वायुतत्त्वात्मिकायै श्रीमातृकादेव्यै धूपं परिकल्पयामि - अङ्गुष्ठ तर्जनीमूल से

ॐ रं वह्नितत्त्वात्मिकायै श्रीमातृकादेव्यै दीपं परिकल्पयामि - अङ्गुष्ठ मध्यमा से

ॐ वं अमृततत्त्वात्मिकायै श्रीमातृकादेव्यै अमृतनैवेद्यं परिकल्पयामि - अङ्गुष्ठ अनामिका से

ॐ सं सर्वतत्त्वात्मिकायै श्रीमातृकादेव्यै ताम्बूलादिसर्वोपचारान् परिकल्पयामि - सभी अङ्गुलियों से

## बहिर्मातृका

मातृकाः त्रितारीबालापूर्विकाः 'नमः हंसः' इत्यन्ताः स्वाङ्गेषु न्यसेत् ।

१. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः अं नमः हंसः (शिरसि)
२. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः आं नमः (मुखवृत्ते)
३. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः इं नमः हंसः (दक्षनेत्रे)
४. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः ईं नमः हंसः (वामनेत्रे)
५. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः उं नमः हंसः (दक्षकर्णे)
६. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः ऊं नमः हंसः(वामकर्णे)
७. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः ऋं नमः हंसः (दक्षनासापुटे)
८. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः ॠं नमः हंसः (वामनासापुटे)
९. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः ऌं नमः हंसः (दक्षकपोले)
१०. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः ॡं नमः हंसः (वामकपोले)
११. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः एं नमः हंसः (ऊर्ध्वोष्ठे)
१२. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः ऐं नमः हंसः (अधरोष्ठे)
१३. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः ओं नमः हंसः (ऊर्ध्वदन्तपंक्तौ)
१४. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः औं नमः हंसः (अधोदन्तपंक्तौ)
१५. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः अं नमः हंसः (जिह्वाग्रे)
१६. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः अः नमः हंसः (कण्ठे)
१७. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः कं नमः हंसः (दक्षबाहुमूले)
१८. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः खं नमः हंसः (दक्षकूर्परे)
१९. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः गं नमः हंसः (दक्षमणिबन्धे)
२०. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः घं नमः हंसः (दक्षकाराङ्गुलिमूले)

२१. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः ङं नमः हंसः (दक्षकराङ्गुल्यग्रे)
२२. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः चं नमः हंसः (वामबाहुमूले)
२३. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः छं नमः हंसः (वामकूर्परे) वाम
२४. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः जं नमः हंसः (वाममणिबन्धे)
२५. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः झं नमः हंसः (वामकराङ्गुलिमूले)
२६. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः ञं नमः हंसः (वामकराङ्गुल्यग्रे)
२७. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः टं नमः हंसः (दक्षोरुमूले)
२८. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः ठं नमः हंसः (दक्षजानुनि)
२९. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः डं नमः हंसः (दक्षगुल्फे)
३०. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः ढं नमः हंसः (दक्षपादाङ्गुलिमूले)
३१. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः णं नमः हंसः (दक्षपादाङ्गुल्यग्रे)
३२. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः तं नमः हंसः (वामोरुमूले)
३३. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः थं नमः हंसः (वामजानुनि)
३४. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः दं नमः हंसः (वामगुल्फे)
३५. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः धं नमः हंसः (वामपादाङ्गुलिमूले)
३६. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः नं नमः हंसः (वामापादाङ्गुल्यग्रे)
३७. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः पं नमः हंसः (दक्षपार्श्वे)
३८. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः फं नमः हंसः (वामपार्श्वे)
३९. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः बं नमः हंसः (पृष्ठे)
४०. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः भं नमः हंसः (नाभौ)
४१. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः मं नमः हंसः (जठरे)
४२. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः यं नमः हंसः (हृदये)
४३. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः रं नमः हंसः (दक्षकक्षे)
४४. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः लं नमः हंसः (गलपृष्ठे)
४५. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः वं नमः हंसः (वामकक्षे)
४६. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः शं नमः हंसः (हृदयादिदक्षकराङ्गुल्यन्तं)
४७. ॐ ऐंह्रींश्रींऐंक्लींसौः षं नमः हंसः (हृदयादिवामकराङ्गुल्यन्तं)

४८. ॐ ऐंह्रींश्रींऐंक्लीं सौः सं नमः हंसः (हृदयादिदक्षपादाङ्गुल्यन्तं)
४९. ॐ ऐंह्रींश्रींऐंक्लीं सौः हं नमः हंसः (हृदयादिवामपादागुल्यन्तं)
५०. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः ळं नमः हंसः (कट्यादिपादाङ्गुल्यन्तं)
५१. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः क्षं नमः हंसः (कट्यादिब्रह्मरन्ध्रान्तं)

## ।। अन्तर्मातृका ।।

१. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः अं नमः हंसः आं नमः हंसः इं नमः हंसः ईं नमः हंसः उं नमः हंसः ऊं नमः हंसः ऋं नमः हंसः ॠं नमः हंसः ऌं नमः हंसः ॡं नमः हंसः एं नमः हंसः ऐं नमः हंसः ओं नमः हंसः औं नमः हंसः अं नमः हंसः अः नमः हंसः ।
कण्ठे विशुद्धिचक्रे षोडशदलकमले ।

२. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः कं नमः हंसः खं नमः हंसः गं नमः हंसः घं नमः हंसः ङं नमः हंसः चं नमः हंसः छं नमः हंसः जं नमः हंसः झं नमः हंसः ञं नमः हंसः टं नमः हंसः ठं नमः हंसः। हृदये अनाहते द्वादशकमले ।

३. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः डं नमः हंसः ढं नमः हंसः णं नमः हंसः तं नमः हंस थं नमः हंस दं नमः हंसः धं नमः हंस नं नमः हंसः पं नमः हंसः फं नमः हंसः ।
नाभौ मणिपूरे दशदलकमले ।

४. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः बं नमः हंसः भं नमः हंसः मं नमः हंसः यं नमः हंसः रं नमः हंसः लं नमः हंसः ।
लिङ्गमूले स्वाधिष्ठाने षड्दल कमले ।

५. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः वं नमः हंसः शं नमः हंसः षं नमः हंसः सं नमः हंसः ।
गुदोपरि मूलाधारे चतुर्दशदलकमले ।

६. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः हं नमः हंसः क्षं नमः हंसः ।
भ्रुवोर्मध्ये आज्ञाचक्रे द्विदले ।

७. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः अं नमः हंसः आं नमः हंसः इं नमः हंसः ई नमः हंसः उं नमः हंसः ऊं नमः हंसः ऋं नमः हंसः ॠं नमः हंसः ऌं नमः हंसः ॡं नमः हंसः एं नमः हंसः ऐं नमः हंसः ओं नमः हंसः औं नमः हंसः अं नमः हंसः अः नमः हंसः कं नमः हंसः खं नमः हंसः गं नमः हंसः घं नमः हंसः ङं नमः हंसः चं नमः हंसः छं नमः हंसः जं नमः हंसः झं नमः हंसः ञं नमः हंसः टं नमः हंसः ठं नमः हंसः डं नमः हंसः ढं नमः हंसः णं नमः हंसः तं नमः हंसः थं नमः हंसः दं नमः हंसः धं नमः हंसः नं नमः हंसः पं नमः हंसः फं नमः हंसः बं नमः हंसः भं नमः हंसः मं नमः हंसः यं नमः हंसः रं नमः हंसः लं नमः हंसः वं नमः हंसः शं नमः हंसः षं नमः हंसः सं नमः हंस; हं नमः हंसः क्षं नमः हंसः। (५० वर्णाः) मूर्ध्नि सहस्रारे ।

## ।। करशुद्धिन्यासः ।।

१ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अं नमः (दक्षकरतले)
२ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं आं नमः (तत्पृष्ठे)
३ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सौः नमः (तत्पार्श्वयोः)
४ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अं नमः (वामकरतले)
५ ॐ ऐ ह्रीं श्रीं आं नमः (तत्पृष्ठे)
६ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सौः नमः (तत्पार्श्वयोः)
७ ॐ ऐं ह्रीं श्री अं नमः (मध्यमयोः)
८ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं आं नमः (अनामिकयोः)
९ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सौः नमः (कनिष्ठिकयोः)
१० ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अं नमः (अङ्गुष्ठयोः)
११ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं आं नमः (तर्जन्योः)
१२ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सौः नमः (करतलकरपृष्ठयोः)

## ।। आत्मरक्षान्यासः ।।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः श्रीमहात्रिपुरसुन्दरि आत्मानं रक्ष रक्ष इत्यञ्जलिं हृदये दद्यात् । (हृदय में अञ्जलि मुद्रा से)



## ।। बालाषडङ्गन्यासः ।।

१ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं हृदयाय नमः ।
२ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क्लीं शिरसे स्वाहा ।
३ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सौः शिखायै वषट् ।
४ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं कवचाय हुम् ।
५ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क्लीं नेत्रत्रयाय वौषट् ।
६ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सौः अस्त्राय फट् ।

## ।। चतुरासनन्यासः ।।

१. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ह्रीं क्लीं सौः देव्यात्मासनाय नमः - पादयोः
२. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हैं हक्लीं हसौः श्रीचक्रासनाय नमः - जान्वोः
३. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हसैं हस्क्लीं हस्सौः सर्वमन्त्रासनाय नमः-
४. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ह्रीं क्लीं ब्लें साध्यसिद्धासनाय नमः - मूलाधारे

## ।। वाग्देवतान्यासः ।।

१. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अं आं इं ईं उं ऊं ऋं ॠं लृं लॄं एं ऐं ओं औं अं अः ब्लूं वशिनीवाग्देवतायै नमः - शिरसि
२. ॐ ऐंह्रींश्रीं कं खं गं घं ङं क्ल्हीं कामेश्वरीवाग्देवतायै नमः- ललाटे

३. ॐ ऐंह्रींश्रीं चं छं जं झं ञं न्क्लीं मोदिनीवाग्देवतायै नमः- भ्रूमध्ये
४. ॐ ऐंह्रींश्रीं टं ठं डं ढं णं य्लूं विमलावाग्देवतायै नमः - कण्ठे
५. ॐ ऐंह्रींश्रीं तं थं दं धं नं ज्म्रीं अरुणवाग्देवतायै नमः - हृदये
६. ॐ ऐंह्रींश्रीं पं फं बं भं मं हस्ल्व्यूं जयिनीवाग्देवतायै नमः-नाभौ
७. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं यं रं लं वं झ्म्र्यूं सर्वेश्वरीवाग्देवतायै नमः - गुह्ये
८. ॐ ऐंह्रींश्रीं शं षं सं हं ळं क्षं क्ष्म्रीं कौळिनीवाग्देवतायै नमः- मूलाधारे

## ।। बहिश्चक्रन्यासः ।।

(श्रीचक्र नवचक्रों का है । इनकी अधिष्ठात्री नवचक्रेश्वरी हैं । इस न्यास द्वारा अपने शरीर को साधक नवचक्रात्मक श्रीयन्त्र बनाता है। श्रीयन्त्र के नवचक्रों का न्यास अपने शरीर के नौ अंगों पर किया जाता है)

१. **ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अं आं सौः चतुरश्रत्रयात्मकत्रैलोक्यमोहन-चक्राधिष्ठात्र्यै अणिमाद्यष्टाविंशतिशक्तिसहितप्रकटयोगिनीरूपायै त्रिपुरादेव्यै नमः**- पादयोः
२. **ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः षोडशदलपद्मात्मकसर्वाशापरिपूरक-चक्राधिष्ठात्र्यै कामाकर्षिण्यादिषोडशशक्तिसहितगुप्तयोगिनीरूपायै त्रिपुरेश्वरीदेव्यै नमः** - जान्वोः
३. **ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ह्रीं क्लीं सौः अष्टदलपद्मात्मकसर्वसंक्षोभण-चक्राधिष्ठात्र्यै अनङ्गकुसुमाद्यष्टशक्तिसहितगुप्ततरयोगिनीरूपायै त्रिपुर-सुन्दरीदेव्यै नमः** - ऊरुमूलयोः
४. **ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हैं हक्लीं हसौः चतुर्दशारात्मकसर्वसौभाग्यदायक-चक्राधिष्ठात्र्यै सर्वसंक्षोभिण्यादिचतुर्दशशक्तिसहितसंप्रदाययोगिनी-रूपायै त्रिपुरवासिनीदेव्यै नमः** - नाभौ
५. **ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हसैं हस्क्लीं हसौः बहिर्दशारात्मकसर्वार्थसाधक-चक्राधिष्ठात्र्यै सर्वसिद्धिप्रदादिदशशक्तिसहितकुलोत्तीर्णयोगिनीरूपायै त्रिपुराश्रीदेव्यै नमः** - हृदये

६. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ह्रीं क्लीं ब्लें अन्तर्दशारात्मकसर्वरक्षाकर-चक्राधिष्ठात्र्यै सर्वज्ञादिदशशक्तिसहितानिगर्भयागिनीरूपायै त्रिपुरमालिनीदेव्यै नमः - कण्ठे

७. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ह्रीं श्रीं सौः अष्टारात्मकसर्वरोगहरचक्राधिष्ठात्र्यै वशिन्याद्यष्टशक्तिाहितरहस्ययोगिनीरूपायै त्रिपुरासिद्धादेव्यै नमः - मुखे

८. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हस्रैं हस्क्लरीं हस्रौः त्रिकोणात्मकसर्वसिद्धिप्रदचक्राधिष्ठात्र्यै कामेश्वर्यादित्रिशक्तिाहितातिरहस्ययोगिनीरूपायै त्रिपुराम्बा देव्यै नमः - नेत्रयोः

९. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क ए ई ल ह्रीं ह स क ह ल ह्रीं स क ल ह्रीं बिन्द्वात्मकसर्वानन्दमयचक्राधिष्ठात्र्यै षड्ङ्गायुधदशशक्ति-सहितपरापरातिरहस्ययोगिनीरूपायै महात्रिपुरसुन्दरीदेव्यै नमः - मूर्ध्नि

## ।। अन्तश्चक्रन्यासः ।।

(बहिश्चक्रन्यास में श्रीयन्त्र के नवचक्रों का न्यास शरीर के बाहर के अंगों में किया जाता है । किन्तु अन्तश्चक्रन्यास में नवचक्रों का न्यास शरीर के भीतर के चक्रों में किया जाता है ।)

१. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं अं आं सौः चतुरश्रत्रयात्मकत्रैलोक्य-मोहनचक्राधिष्ठात्र्यै अणिमाद्यष्टाविंशतिशक्तिसहितप्रकटयोगिनी-रूपायै त्रिपुरादेव्यै नमः - अधः सहस्रारे

२. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क्लीं सौः षोडशदलपद्मात्मकसर्वाशापरिपूरक-चक्राधिष्ठात्र्यै कामाकर्षिण्यादिषोडशशक्तिसहितगुप्तयोगिनीरूपायै त्रिपुरेश्वरीदेव्यै नमः - अधःसहस्रारस्योपरि विषुसंज्ञे षड्दले

३. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ह्रीं क्लीं सौः अष्टदलपद्मात्मकसर्वसंक्षोभण-चक्राधिष्ठात्र्यै अनङ्गकुसुमाद्यष्टशक्तिसहितगुप्ततरयोगिनीरूपायै त्रिपुरसुन्दरी देव्यै नमः - मूलाधारे

४. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हैं हक्लीं हसौः चतुर्दशारात्मकसर्वसौभाग्यदायक-चक्राधिष्ठात्र्यै सर्वसंक्षोभिण्यादिचतुर्दशशक्तिसहितसम्प्रदाययोगिनी-रूपायै त्रिपुरवासिनी देव्यै नमः - स्वाधिष्ठाने

५. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हसैं हस्क्लीं हस्सौः बहिर्दशारात्मकसर्वार्थसाधक-चक्राधिष्ठात्र्यै सर्वसिद्धिप्रदादिदशशक्तिसहितकुलोत्तीर्णयोगिनीरूपायै त्रिपुराश्रीदेव्यै नमः- मणिपूरे

६. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ह्रीं क्लीं ब्लें अन्तर्दशारात्मकसर्वरक्षाकरचक्रा-धिष्ठात्र्यै सर्वज्ञादिदशशक्तिाहितनिगर्भयोगिनीरूपायै त्रिपुरमालिनी देव्यै नमः-अनाहते

७. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ह्रीं श्रीं सौः अष्टारात्मकसर्वरोगहरचक्राधिष्ठात्र्यै वशिन्याद्यष्टशक्ति सहितरहस्ययोगिनीरूपायै त्रिपुरासिद्धादेव्यै नमः- विशुद्धौ

८. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हस्त्रैं हस्क्ल्रीं हस्त्रौः त्रिकोणात्मकसर्वसिद्धिप्रदचक्रा-धिष्ठात्र्यै कामेश्वर्यादित्रिशक्तिसहितारिहस्ययोगिनीरूपायै त्रिपुराम्बादेव्यै नमः-लम्बिकाग्रे

९. ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क ए ई ल ह्रीं ह स क ह ल ह्रीं स क ल ह्रीं बिन्द्वात्मकसर्वानन्दमयचक्राधिष्ठात्र्यै षड्ङ्गायुधदशशक्तिसहित-परापरातिरहस्ययोगिनीरूपायैमहात्रिपुरसुन्दरीदेव्यै नमः-आज्ञायां

पुनः आज्ञाचक्रस्य एकैकाङ्गुलोपरि देशे

१ ॐ अं आं सौः नमः - बिन्दौ

२ ॐ ऐं क्लीं सौः नमः - अर्धचन्द्रे

३ ॐ ह्रीं क्लीं सौः नमः - रोधिन्यां

४ ॐ हैं हक्लीं हसौः नमः - नादे

५ ॐ हसैं हस्क्लीं हस्सौः नमः - नादान्ते

६ ॐ ह्रीं क्लीं ब्लें नमः - शक्तौ

७ ॐ ह्रीं श्रीं सौः नमः - व्यापिकायां

८ ॐ हस्त्रैं हस्क्ल्रीं हस्त्रौः नमः - समनायां

९ ॐ क ए ई ल ह्रीं ह स क ह ल ह्रीं स क ल ह्रीं - उन्मनायां

१० ॐ क ए ई ल ह्रीं ह स क ह ल ह्रीं स क ल ह्रीं श्रीं

ब्रह्मरन्ध्रे महाबिन्दौ ।। पूर्णाभिषिक्तानां ।।

ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं ऐं सौः ओं ह्रीं श्रीं कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं सौः ऐं क्लीं ह्रीं श्रीं - महाबिन्दौ

## ।। कामेश्वर्यादिन्यासः ।।

१ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं क ए ई ल ह्रीं अग्निचक्रे कामगिरिपीठे मित्रेशनाथनवयोनिचक्रात्मकआत्मतत्त्वसृष्टिकृत्यजाग्रद्दशाधिष्ठायकेच्छाशक्ति वाग्भवात्मकवागीश्वरीस्वरूपमहाकामेश्वरीब्रह्मात्मशक्तिश्रीपादुकां पूजयामि नमः - मूलाधारे

२ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क्लीं हसकहलह्रीं सूर्यचक्रे जालन्धरपीठे षष्ठीशनाथदशारद्वयचतुर्दशारचक्रात्मकविद्यातत्त्वस्थितिकृत्यस्वप्नदशाधिष्ठाय-कज्ञानशक्तिकामराजात्मककामकलास्वरूपमहावज्रेश्वरीविष्णवात्मशक्ति श्रीपादुकां पूजयामि नमः - अनाहते

३ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सौः सकलह्रीं सोमचक्रे पूर्णगिरिपीठे उड्डीशनाथ अष्टदलषोडशदलचतुरश्रचक्रात्मकशिवतत्त्वसंहारकृत्य सुषुप्तिदशा-धिष्ठायकक्रियाशक्तिशक्तिबीजात्मकपरापरशक्तिस्वरूपमहाभगमालिनी-रुद्रात्मशक्तिश्रीपादुकां पूजयामि नमः- आज्ञायां

४ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ऐं कएईलह्रीं क्लीं हसकहलह्रीं सौः सकलह्रीं परब्रह्मचक्रे महोड्याणपीठे चर्यानन्दनाथसमस्तचक्रात्मकसपरिवार-परमतत्त्वसृष्टिस्थितिसंहारकृत्यतुरीयदशाधिष्ठायकेच्छाज्ञानक्रिया-शान्ताशक्तिवाग्भवकामराजशक्तिबीजात्मकपरमशक्तिस्वरूप-श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीपरब्रह्मात्मशक्तिश्रीपादुकां पूजयामि नमः-ब्रह्मरन्ध्रे

## ।। मूलविद्यान्यासः ।।

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क नमः - शिरसि

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ए नमः - मूलाधारे

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ई नमः - हृदि

ॐ ऐं ह्रीं श्रीं लं नमः - दक्षनेत्रे
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ह्रीं नमः - वामनेत्रे
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हं नमः - भ्रूमध्ये
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सं नमः - दक्षश्रोत्रे
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं कं नमः - वामश्रोत्रे
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं हं नमः - मुखे
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं लं नमः - दक्षभुजे
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ह्रीं नमः - वामभुजे
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं सं नमः - पृष्ठे
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं कं नमः - दक्ष जानुनि
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं लं नमः - वामजानुनि
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं ह्रीं नमः - नाभौ

अथ ऋष्यादिषडङ्गन्यासं यथोपदेशं कुर्यात् ।

# ।। श्रीपञ्चदशाक्षरीमन्त्रः ।।

## विनियोगः

ॐ अस्य श्रीविद्यात्रिपुरसुन्दरीमहामन्त्रस्य भगवान् आनन्दभैरव ऋषिः, पंक्तिश्छन्दः, श्रीविद्या त्रिपुरसुन्दरी देवता,क ए ई ल ह्रीं बीजं, ह स क ह ल ह्रीं शक्तिः, स क ल ह्रीं कीलकम्, श्रीविद्यापरमेश्वरीप्रसाद सिद्ध्यर्थे जपे विनियोगः।

## ऋष्यादिन्यासः

ॐ आनन्दभैरवाय ऋषये नमः-शिरसि। ॐ पंक्तिश्छन्दसे नमो-मुखे । ॐ श्रीविद्यात्रिपुरसुन्दरीदेवतायै नमो-हृदि। ॐ क ए ई ल ह्रीं बीजाय नमो-गुह्ये। ॐ ह स क ह ल ह्रीं शक्तये नमः-पादयोः। ॐ स क ल ह्रीं कीलकाय नमो-नाभौ । ॐ श्रीविद्यापरमेश्वरीप्रसाद-सिद्ध्यर्थे पूजाङ्गन्यासे विनियोगाय नमः-सर्वाङ्गेषु ।

